"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई; दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-01."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 40 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 3 अक्टूबर 2008—आश्विन 11, शक 1930

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 11 सितम्बर 2008

क्रमांक ई-01-01/2008/एक/2.—श्री एन. बैजेन्द्र कुमार, भा. प्र. से. (1985) सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, जनसंपर्क, आयुक्त, जनसंपर्क एवं सचिव, आवास-पर्यावरण विभाग को अपने वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, खनिज साधन विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2008.

रायपुर, दिनांक 17 सितम्बर 2008

क्रमांक ई-1-17/2008/1/2.—श्री एम. के. राऊत, भा. प्र. से. (1984), को प्रमुख सचिव वेतनमान रुपये 22400-525-24500 में पदोन्नत किया जाता है तथा उन्हें अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आदिमजाति, अनुसूचित जाति विकास विभाग तथा प्रमुख सचिव, लोक निर्माण विभाग के पद पर पदस्थ किया जाता है. उन्हें प्रमुख सचिव वेतनमान का लाभ कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से देय होगा.

2. श्री पी. सी. दलेई, भा. प्र. से. (1984), को प्रमुख सचिव वेतनमान रुपये 22400-525-24500 में पदोन्नत किया जाता है तथा उन्हें अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, महामहिम राज्यपाल पदस्थ किया जाता है. साथ ही उन्हें प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खेल एवं युवक कल्याण विभाग तथा लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है. उन्हें प्रमुख सचिव वेतनमान का लाभ कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से देय होगा.

3. श्री पी. सी. दलेई द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 1954 के नियम 9 (I) के तहत सचिव, महामहिम राज्यपाल के संवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में, भारतीय प्रशासनिक सेवा के प्रमुख सचिव वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

4. भारत सरकार, कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग के पत्र क्रमांक 11030/22/2007-एआईएस-II, दिनांक 5-9-2008 के द्वारा प्रमुख सचिव वेतनमान में पदोन्नति हेतु 02 रिक्तियों के निर्धारण की सहमति प्रदान की गई है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
पी. जॉय उम्मेन, मुख्य सचिव.

रायपुर, दिनांक 9 सितम्बर 2008

क्रमांक 4153/1752/2008/1/2.—श्री पि. रमेष कुमार, भा. प्र. से., आयुक्त-सह-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, उच्च शिक्षा विभाग को दिनांक 08-09-2008 से 09-09-2008 तक (02 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 07-09-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पि. रमेष कुमार आगामी आदेश तक आयुक्त-सह-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, उच्च शिक्षा विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री पि. रमेष कुमार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री पि. रमेष कुमार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2008

क्रमांक ई-1-20/2008/एक/2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री बी. एल. ठाकुर, भा. प्र. से. (सी. जी.-1989) द्वारा सेवानिवृत्ति हेतु प्रस्तुत आवेदन दिनांक 10-09-2008 के प्रकाश में अखिल भारतीय सेवा (मृत्यु-सह-सेवानिवृत्त प्रसुविधाएं) नियम, 1958 के नियम 16(2) के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए निर्धारित 90 दिवस की कालावधि में छूट प्रदान कर उन्हें अधिवार्षिकी आयु पूर्ण होने के पूर्व दिनांक 11-09-2008 (अपरान्ह) से सेवानिवृत्त करता है.

रायपुर, दिनांक 19 सितम्बर 2008

क्रमांक ई-7/11/2003/1/2.— श्री एस. के. बेहार, भा. प्र. से., उद्योग आयुक्त, उद्योग संचालनालय, छ. ग., रायपुर को दिनांक 22-09-2008 से 21-10-2008 (30 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 20 एवं 21 सितम्बर, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री बेहार, आगामी आदेश तक उद्योग आयुक्त, उद्योग संचालनालय, छ. ग., रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री बेहार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री बेहार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री बेहार के उक्त अर्जित अवकाश अवधि में श्री विनोद गुप्ता, विशेष सचिव, छ. ग. शासन, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ उद्योग आयुक्त, छ. ग. का कार्य सम्पादित करेंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी**, उप-सचिव.

## वन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 19 सितम्बर 2008

क्रमांक एफ 1-76/03/10-2.—वन्यप्राणी संरक्षण अधिनियम, 1972 (क्रमांक 53 सन् 1972) की धारा 4 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा इस अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से निम्नांकित व्यक्तियों को एक वर्ष की अवधि के लिए, उनके नाम के सम्मुख दर्शित जिले में मानसेवी वन्यप्राणी अभिरक्षक नियुक्त करता है. वे अपने क्षेत्र में राज्य के मुख्य वन्यप्राणी अभिरक्षक के अधीनस्थ रहेंगे तथा उनके द्वारा प्रत्यायोजित उत्तरदायित्व एवं अधिकारों का प्रयोग करेंगे :—

| जिले का नाम | | नाम एवं पता |
|---|---|---|
| रायपुर | (1) | श्री चन्द्रेश शाह, आत्मज स्व. श्री वीरचंद शाह, जोरापारा सिंधी स्कूल के सामने, रायपुर. |
| | (2) | श्री बबला होतवानी, आत्मज स्व. श्री फेरूमल होतवानी कटोरा तालाब, सिविल लाईन, रायपुर. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एल. अहिरवार**, अवर सचिव.

रायपुर, दिनांक 19 सितम्बर 2008

क्रमांक एफ 1-76/03/10-2.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में वन विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 1-76/03/10-2, दिनांक 19-9-2008 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के अधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एल. अहिरवार**, अवर सचिव.

Raipur, the 19th September 2008

No. F 1-76/03/10-2.—In exercise of the powers conferred by sub section (1) of section 4 of the wild Life (Protection) Act, 1972, (No. 53 of 1972) the State Government, hereby appoints, the following persons for the districts shown infront of their names as Honorary Wild Life Wardens for the period of one year from the date of publication of this notification in the Gazette. They shall be subordinate to the Chief Wild Life Warden of the State and exercise the powers and responsibilities delegated by the Chief Wild Life Warden, Chhattisgarh :—

| Name of District (1) | | Name and address (2) |
|---|---|---|
| Raipur | (1) | Shri Chandresh Shah, Son of Late Shri Veerchand Shah Jorapara infront of Sindhi School, Raipur. |
| | (2) | Shri Babla Hotwani, Son of Late Shri Ferumal Hotwani Katora Talab Civil Line, Raipur. |

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
B. L. AHIRWAR, Under Secretary.

## कृषि (मछलीपालन) विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2008

क्रमांक एफ-7-4/36/अन्य/2008.—विभाग के आदेश क्रमांक एफ-10-2/36/तक/2006/मसमं, दिनांक 14-11-2006 के अनुक्रम में राज्य शासन एतद्द्वारा श्री भीमसेन तारक, पिता श्री चैनसिंह तारक, ग्राम अटंग, विकासखंड कुरुद, जिला धमतरी को मत्स्य सलाहकार मंडल में अशासकीय सदस्य नामांकित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विकासशील**, सचिव.

## कृषि विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2008

क्रमांक/4919/कृ. प्र./2001/14-2.—उर्वरक (नियंत्रण) आदेश, 1985 के खण्ड 13 के उपखण्ड (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार एतद्द्वारा, उक्त उपखण्ड के प्रयोजन के लिये नीचे दी गई माइक्रो न्युट्रिएन्ट मिश्रण (भूमि एवं पर्णिम छिड़काव हेतु)

के लिए अनुसूची के कॉलम (2) में दर्शाये अनुसार अधिसूचना जारी होने के दिनांक से मानक निर्धारित करती है, अर्थात् :—

## अनुसूची

| स. क्र. | माइक्रो न्युट्रिएन्ट मिश्रण क्र. | | मानक (अकार्बनिक भूमि एवं पर्णिम छिड़काव हेतु) | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | (भूमि उपयोग हेतु) | (i) | जिंक (जस्ते के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 6.00 |
| | | (ii) | बेरान (बोरान के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.20 |
| | | (iii) | मॉलिबडेनम (मॉलिबडेनम) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | — |
| | | (iv) | मेग्निज (मेग्निज के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 4.00 |
| | | (v) | लोहा (लोहा के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 3.00 |
| | | (vi) | कॉपर (कॉपर के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 0.80 |
| | | (vii) | जल में अघुलनशील पदार्थ प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (viii) | पी. एच. इससे कम नहीं | 3.50 |
| | | (ix) | जल में घुलनशीलता प्रतिशत | 100.00 |
| | | (x) | सीशा (सीशा के रूप में) प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 0.003 |
| 2. | (भूमि उपयोग हेतु) | (i) | जिंक (जस्ते के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 5.00 |
| | | (ii) | बेरान (बोरान के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.60 |
| | | (iii) | मॉलिबडेनम (मॉलिबडेनम) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | — |
| | | (iv) | मेग्निज (मेग्निज के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 3.00 |
| | | (v) | लोहा (लोहा के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 5.00 |
| | | (vi) | कॉपर (कॉपर के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.50 |
| | | (vii) | जल से अघुलनशील पदार्थ प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (viii) | पी. एच. इससे कम नहीं | 3.50 |
| | | (ix) | जल में घुलनशीलता प्रतिशत | 100.00 |
| | | (x) | सीशा (सीशा के रूप में) प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 0.003 |
| 3. | (पर्णिम उपयोग हेतु) | (i) | जिंक (जस्ते के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 5.00 |
| | | (ii) | बेरान (बोरान के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 2.00 |
| | | (iii) | मॉलिबडेनम (मॉलिबडेनम) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 0.30 |
| | | (iv) | मेग्निज (मेग्निज के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 3.00 |
| | | (v) | लोहा (लोहा के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 4.00 |
| | | (vi) | कॉपर (कॉपर के रूप में) प्रतिशत न्यूनतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (vii) | जल में अघुलनशील पदार्थ प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 1.00 |
| | | (viii) | पी. एच. इससे कम नहीं | 3.50 |
| | | (ix) | जल में घुलनशीलता प्रतिशत | 100.00 |
| | | (x) | सीशा (सीशा के रूप में) प्रतिशत अधिकतम भार द्वारा | 0.003 |

**टीप** :— उर्वरक मिश्रण तैयार करने के लिए राज्य शासन द्वारा जारी अधिसूचना/दिशा निर्देशों का कड़ाई से पालन किया जाये.

## निबंधन एवं शर्तें

(1) प्रत्येक माइक्रो न्युट्रिएन्ट-उर्वरक मिश्रण के लिए न्यूनतम अभिशोधन संधारणीय होगा.

(2) केलेटेड/पार्टली केलेटेड माइक्रो न्युट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण शर्तों के अध्यधीन रहते हुए विनिर्दिष्ट न्यूनतम अभिशोधन भी व्यवस्थित हो ॥.

(3) विनिर्दिष्ट से सूत्रण उच्चतर अभिशोधन कराया जा सकेगा.

(4) यदि अतिरिक्त पोषक तत्व (एन. पी. के. कैल्शियम/मैग्निशियम तथा सल्फर) माइक्रो न्युट्रिएन्ट मिश्रण की सक्षमता में वृद्धि लाते हैं तो ऐसे अतिरिक्त पोषक तत्वों का मिश्रण किया जा सकता है. परन्तु ऐसे अतिरिक्त योग पौधों के लिए हानिकारक या विषैला नहीं होना चाहिए.

(5) विषैले पदार्थ जैसे सीशा (Pb), केडमियम (Cd), कोर्मियम (Cr), पारा (मरक्यूरी, Hg), मिश्रण में 0.003 प्रतिशत (भार द्वारा) से अधिक नहीं होना चाहिए.

(6) माइक्रो न्युट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण में अघुलनशील तत्व पर्णिम स्प्रे (फुहार) हेतु 3 प्रतिशत भार से अधिक नहीं होना चाहिए.

(7) पी. एच. शेल 3.5 से कम नहीं होना चाहिए.

(8) भूमि उपयोग हेतु भौतिक स्थिति पूर्ण रूप में हों.

(9) मिश्रण में प्रत्येक पोषक तत्व की वास्तविक मात्रा का पोषण पंजीयन के समय किया जाना अनिवार्य होगा.

(10) विभिन्न माइक्रो न्यूट्रिएन्ट उर्वरक मिश्रण के पंजीयन के लिए प्रस्तावों के साथ निम्नलिखित जानकारी प्रदान की जावेगी और उसे कन्टेनर पर मुद्रित की जाएगी.

(i) पर्णिम स्प्रे मिश्रण के संबंध में प्रत्येक संस्तुत की गई फसल के लिए स्प्रे का अभिशोधन उपज पर अपेक्षित स्प्रे की संख्या तथा फसल का प्रक्रम जिस पर इसका स्प्रे किया जाना है.

(ii) भूमि उपयोग मिश्रण के संबंध में, संस्तुत की गई भूमि के प्रकार, मात्रा तथा प्रयुक्ति का समय उल्लिखित किया जाएगा.

Raipur, the 12th September 2008

S. No. 4919/Ag. cell/2001/14-2.—In exercise of the powers conferred by sub-clause (2) of clause 13 of the fertilizer (Control) Order 1985, for purpose of the said sub-clause, State Government hereby, with effect form the date of Notification, sets standards for micro nutrient mixtures (for soil and foliar application), as mentioned in column (2) the schedule, namely :—

SCHEDULE

| S. No. | Micro Nutrient Mixture No. | Specification (for inorganic and soil foliar application) | | Percentage |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | (Soil application) | (i) | Zinc (as Zn) percent by weight minimum | 6.00 |
| | | (ii) | Boron (as B) percent by weight minimum | 1.20 |
| | | (iii) | Molybdnum (as Mo) percent by weight minimum | — |
| | | (iv) | Manganese (as Mn) percent by weight minimum | 4.00 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| | | (v) | Iron (as Fe) percent by weight minimum | 3.00 |
| | | (vi) | Copper (as Cu) percent by weight minimum | 0.80 |
| | | (vii) | Matter insoluble in water percent by weight maximum | 1.00 |
| | | (viii) | pH no less then | 3.50 |
| | | (ix) | Solubility in water percent | 100.00 |
| | | (x) | Lead (as Pb) percent by weight maximum | 0.003 |
| 2. | (Soil application) | (i) | Zinc (as Zn) percent by weight minimum | 5.00 |
| | | (ii) | Boron (as B) percent by weight minimum | 1.60 |
| | | (iii) | Molybdnum (as Mo) percent by weight minimum | — |
| | | (iv) | Manganese (as Mn) percent by weight minimum | 3.00 |
| | | (v) | Iron (as Fe) percent by weight minimum | 5.00 |
| | | (vi) | Copper (as Cu) percent by weight minimum | 1.50 |
| | | (vii) | Matter insoluble in water percent by weight maximum | 1.00 |
| | | (viii) | pH no less then | 3.50 |
| | | (ix) | Solubility in water percent | 100.00 |
| | | (x) | Lead (as Pb) percent by weight maximum | 0.003 |
| 3. | (foliar application) | (i) | Zinc (as Zn) percent by weight minimum | 5.00 |
| | | (ii) | Boron (as B) percent by weight minimum | 2.00 |
| | | (iii) | Molybdnum (as Mo) percent by weight minimum | 0.30 |
| | | (iv) | Manganese (as Mn) percent by weight minimum | 3.00 |
| | | (v) | Iron (as Fe) percent by weight minimum | 4.00 |
| | | (vi) | Copper (as Cu) percent by weight minimum | 1.00 |
| | | (vii) | Matter insoluble in water percent by weight maximum | 1.00 |
| | | (viii) | pH no less then | 3.50 |
| | | (ix) | Solubility in water percent | 100.00 |
| | | (x) | Lead (as Pb) percent by weight maximum | 0.003 |

**Note :—** Notification/Guidelines for preparation of micro Nutrient, issued by Government of India, to be followed sternly.

## TERMS AND CONDITIONS

(1) The minimum concentration notified for each micronutrient fertilizer mixture shall be maintained.

(2) Chelated/partially cheleted micronutrient fertilizer mixture can also be formulated subject to the condition that the minimum concentration specified shall be maintainted.

(3) A formulation can have higher concentration that the minimum specified.

(4) Additional of other nutrients (N. P. K. Ca/Mg and S) and other additives which may promote the efficacy of compounds are also allowed, however, such additions shall not create phytotoxicity.

(5) The concentration of the toxic elements like lead (as Pb) and Cadmium (as Cd), Chromium (Cr), and Mercury (Hg), in the mixtures shall not be more than 0.003 % each by weight.

(6) The insoluble matter in the micro-nutrient fertilizer mixtures meant for foliar spray shall not be more than 3% by weight..

(7) The pH shall not be less than 3.5.

(8) The physical condition has to be in powder form for soil application.

(9) Actual concentration of each nutrient in the formulation shall be declared at the time of registration.

(10) Along with proposals for registration of different micronutrient fertilizer mixtures, the following information shall be furnished and the same shall be printed on the container.

(i) In respect of foliar spray mixtures, the concentration of the spray, number of sprays required and stage of the crop at which it should be sprayed for each crop recommended.

(ii) In respect of soil application mixtures, soil type for which it is recommended. Quantity and time of application should be mentioned.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे**, उप-सचिव.

## ऊर्जा विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2008

क्रमांक एफ 1/1/2008/13/1.—राज्य शासन एतद्द्वारा मुख्य विद्युत निरीक्षकालय, छ. ग. के अंतर्गत रायपुर/बिलासपुर संभागीय कार्यालय को विभाजित कर क्रमशः रायगढ़ एवं राजनांदगांव में नवीन संभागीय कार्यालय खोलने की स्वीकृति प्रदान करता है.

2. विभाजन के फलस्वरूप रायपुर, बिलासपुर, रायगढ़ तथा राजनांदगांव संभाग के अंतर्गत आने वाले उपसंभागों का कार्यक्षेत्र (सीमा) का निर्धारण निम्नानुसार किया जाता है :—

| क्र. | संभाग | | उपसंभाग का नाम | कार्यक्षेत्र में आने वाले जिले का नाम |
|---|---|---|---|---|
| 1. | रायपुर | (1) | रायपुर उपसंभाग, क्रमांक-1 | रायपुर |
| | | (2) | रायपुर उपसंभाग, क्रमांक-2 | धमतरी, महासमुंद |
| | | (3) | जगदलपुर उपसंभाग | बस्तर, दंतेवाड़ा, कांकेर, नारायणपुर एवं बीजापुर |
| 2. | राजनांदगांव | (1) | राजनांदगांव उपसंभाग | राजनांदगांव, कवर्धा |
| | | (2) | दुर्ग उपसंभाग | दुर्ग |
| 3. | बिलासपुर | (1) | बिलासपुर उपसंभाग | बिलासपुर |
| | | (2) | कोरबा उपसंभाग | कोरबा, जांजगीर-चांपा |
| 4. | रायगढ़ संभाग | (1) | रायगढ़ उपसंभाग | रायगढ़ |
| | | (2) | अंबिकापुर उपसंभाग | सरगुजा, कोरिया, जशपुर नगर |

3. राजनांदगांव एवं रायगढ़ नवीन संभागीय कार्यालय खोलने हेतु निम्नलिखित पदों का निर्माण एवं नियमानुसार भरने की स्वीकृति प्रदान करता है :—

| क्र. | पदनाम | वेतनमान | रायगढ़ संभाग | राजनांदगांव संभाग | कुल पद संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | कार्यपालन अभियंता (वि. सु.) एवं संभागीय विद्युत निरीक्षक. | 10000-15200 | 01 पद | 01 पद | 02 पद |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 2. | सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक. | 8000-13500 | 01 पद | 01 पद | 02 पद |
| 3. | मुख्य विद्युत शुल्क लेखा परीक्षक | 6500-10500 | 01 पद | 01 पद | 02 पद |
| 4. | विद्युत शुल्क लेखा परीक्षक | 5000-8000 | 01 पद | 01 पद | 02 पद |
| 5. | सहायक ग्रेड-1 | 4500-7000 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 6. | सहायक ग्रेड-2 | 4000-6000 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 7. | ए. सहायक ग्रेड-3 | 3050-4590 | 02 -,,- | 02 -,,- | 04 -,,- |
| | बी. डाटा एन्ट्री आपरेटर | 3500-5200 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 8. | स्टेनों टायपिस्ट | 3050-4590 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 9. | विद्युतकार/ट्रेसर | 3050-4590 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 10. | जांच अनुचर | 2750-4400 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 11. | दफ्तरी | 2610-3540 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 12. | भृत्य | 2550-3200 | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 13. | चौकीदार (पूर्णकालिक) | कलेक्टर दर पर | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| 14. | स्वीपर (अंशकालिक) | कलेक्टर दर पर | 01 -,,- | 01 -,,- | 02 -,,- |
| | **योग** | | **16 -,,-** | **16 -,,-** | **32 -,,-** |

4. उपरोक्त नवीन संभागीय कार्यालय राजनांदगांव एवं रायगढ़ की स्थापना के लिये निम्नानुसार फर्नीचर क्रय हेतु भण्डार क्रय नियमों के पालन के शर्तों पर सी. एस. आई. डी. सी., दर पर किये जाने की स्वीकृति प्रदान करता है :—

| क्र. | फर्नीचर/सामग्री | रायगढ़/राजनांदगांव संभाग हेतु फर्नीचर की मात्रा | दर | राशि |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | टेबल एक्जीकेटिव्ह साईज 180×120×75 से. मी. | 06 | 6871=00 | 41226=00 |
| 2. | टेबल साधारण | 14 | 2169=00 | 30366=00 |
| 3. | कुर्सी | 48 | 644=00 | 30912=00 |
| 4. | पेपर टेक | 12 | 155=00 | 1860=00 |
| 5. | पेपर ट्रे | 12 | 109=00 | 1308=00 |
| 6. | फाईल रेक 1829×838×450 एम. एम. | 20 | 1702=00 | 34040=00 |
| 7. | स्टूल | 04 | 393=00 | 1572=00 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 8. | आलमारी 78"×36"×19 (लाकर सहित) | 02 | 5491=00 | 10982=00 |
| 9. | आलमारी 78"×36"×19 (लाकर सहित) | 08 | 4796=00 | 38368=00 |
| | योग | — | — | 190634=00 |
| | वेट टैक्स 12.5 प्रतिशत | — | — | 23829=00 |
| | कुल योग | — | — | 214463=00 |

5. नवीन संभागीय कार्यालयों के लिये निम्नानुसार कम्प्यूटर एवं उपकरण भण्डार क्रय नियमों के पालन के शर्तो पर सी. एस. आई. डी. सी. दर पर क्रय करने की स्वीकृति प्रदान करता है :—

| क्र. | सामग्री/उपकरण का नाम | रायगढ़/राजनांदगांव संभाग हेतु मात्रा | दर अनुमानित | योग राशि |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | कम्प्यूटर | 02 नग | 35,000=00 | 70,000=00 |
| 2. | प्रिन्टर लेजर | 02 नग | 9,000=00 | 18,000=00 |
| 3. | फोटोकापीयर | 02 नग | 50,000=00 | 1,00,000=00 |
| 4. | फैक्स मशीन | 02 नग | 16,000=00 | 32,000=00 |
| 5. | पंखे | 10 नग | 2,000=00 | 20,000=00 |
| 6. | कूलर | 10 नग | 5,000=00 | 50,000=00 |
| | योग | 28 नग | — | 2,90,000=00 |
| | 12.5 वेट टैक्स | — | — | 36,250=00 |
| | कुल योग | — | — | 326250=00 |

6. नवीन संभागीय कार्यालयों के लिये कार्यालय भवन जिलाध्यक्ष द्वारा निर्धारित दर पर किराये से लिये जाने हेतु सहमति प्रदान करता नवीन संभागीय कार्यालयों के शासकीय कार्य संपादन हेतु एक-एक नग टेलीफोन लगाने की भी सहमति प्रदान करता है.

7. उपरोक्त नवीन संभागीय कार्यालयों की स्थापना के लिये आवर्ती एवं अनावर्ती व्यय रुपये 48.58 लाख (अड़तालीस लाख अनठावन हजार रुपये) मात्र विमुक्त किये जाने की स्वीकृति प्रदान की जाती है.

8. यह व्यय मांग संख्या-12, मुख्य शीर्ष-2045, वस्तुओं और सेवाओं पर अन्य कर और शुल्क-103-संग्रह प्रभार बिजली शुल्क, 428 संग्रह प्रभार-बिजली शुल्क, 01-वेतन भत्तों, वाहनों का क्रय-34-003-हल्का वाहन आदि के अंतर्गत विकलनीय होगा.

9. यह स्वीकृति वित्त विभाग के यू. ओ. जावक क्रं. 567/सी. एन.-20506/बजट-5/वित्त/चार/2008, दिनांक 29-08-2008 द्वारा दी गई सहमति के अनुसार जारी की जाती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**देवासीष दास,** विशेष सचिव.

# गृह (परिवहन) विभाग

## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 17 सितम्बर 2008

क्रमांक 2758/तक-604/टीसी/2008.—छत्तीसगढ़ मोटरयान नियम, 1994 में संशोधन का निम्नलिखित प्रारूप जिसे राज्य सरकार, मोटरयान अधिनियम, 1988 (क्र. 59 सन् 1988) की धारा-138 की उपधारा (2) के खंड (क) द्वारा प्राप्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, बनाना प्रस्तावित करती है, उक्त अधिनियम की धारा 212 की उपधारा (1) द्वारा अपेक्षित किए गए अनुसार, ऐसे समस्त व्यक्तियों की जानकारी के लिए, जिनके कि इससे प्रभावित होने की संभावना है, एतद्द्वारा प्रकाशित करती है, और एतद्द्वारा सूचित करती है कि उक्त प्रारूप पर इस सूचना के छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से तीस दिवस के अवसान के पश्चात् विचार किया जाएगा.

कोई आपत्ति या सुझाव जो उक्त प्रारूप के संबंध में किसी व्यक्ति से विनिर्दिष्ट कालावधि के पूर्व, प्रमुख सचिव, (परिवहन) छत्तीसगढ़ राज्य शासन, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर, कक्ष क्रमांक-384, के कार्यालय में, कार्यालयीन समय में प्राप्त हो, छत्तीसगढ़ शासन द्वारा विचार किया जाएगा.

### संशोधन प्रारूप

उक्त नियमों में,—

नियम 214 के उप-नियम (3) के स्थान पर, निम्नलिखित उप-नियम प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(3) मोटरयान अधिनियम, 1988 की धारा 127 की उपधारा (3) तथा धारा 201 की उपधारा (1) के अधीन भिन्न-भिन्न यानों के संबंध में देय अनुकर्षण व्यय, नीचे विनिर्दिष्ट किये गये अनुसार होगी, अर्थात् :—

| स. क्र. | वाहन के प्रकार | अनुकर्षण व्यय |
|---|---|---|
| 1. | स्कूटर, मोटर-साईकिल | रु. 100.00 प्रतियान |
| 2. | हल्के मोटरयान (कार, जीप, आटो-रिक्शा आदि) | रु. 200.00 प्रतियान |
| 3. | भारी मोटरयान (खाली ट्रक, बस) | रु. 300.00 प्रतियान |
| 4. | भारी मोटरयान (भरे हुए ट्रक, बस) | रु. 350.00 प्रतियान |
| 5. | मध्यम मोटरयान | रु. 250.00 प्रतियान |

Raipur, the 17th September 2008

No. 2758/Tech-604/TC/2008.—The following draft amendment in the Chhattisgarh Motor Vehicles Rules, 1994 Which the State Government proposed to make in exercise of the powers conferred by clause (a) of sub-section (2) of Section 138 of the Motor Vehicles Act, 1988 (No. 59 of 1988), is published as acquired by Sub-section (1) of Section 212 of the said Act, for the information of all persons likely to be affected thereby and notice is hereby given that the said draft will be taken into consideration on the expiry of thirty days from the date of publication of this notice in the Chhattisgarh Gazette.

Any objection or suggestions regarding the said draft received from any person before the specified period in office hours by the office of Principal Secretary (Transport) of Government of Chhattisgarh State, Room No. 384, Dau

Kalyan Singh Bhawan, Mantralaya, Raipur will be considered by the Government of Chhattisgarh.

DRAFT AMENDMENT

In the said rules,—

For sub-rule (3) of rule 214, the following sub-rule shall be substituted, namely :—

"(3) Towing costs payable under sub-section (3) of Section 127 and sub-section (1) of Section 201 of the Motor Vehicles Act, 1988 in respect of different vehicles shall be levied as specified below, namely :—

| S. No. | Class of Vehicles | Towing Cost |
|---|---|---|
| 1. | Scooter, Motor-Cycle | Rs. 100.00 per vehicle |
| 2. | Light Motor Vehicle (Car, Jeep, Auto-Rickshaw) etc. | Rs. 200.00 per vehicle |
| 3. | Heavy Motor Vehicle (Empty Truck, Bus) | Rs. 300.00 per vehicle |
| 4. | Heavy Motor Vehicle (Loaded Track, Bus) | Rs. 350.00 per vehicle |
| 5. | Medium Motor Vehicle | Rs. 250.00 per vehicle |

रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2008

क्रमांक 2795/तक-550/टीसी/2008.—मोटरयान अधिनियम, 1988 (क्रमांक 59 सन् 1988) की धारा 65, 96 तथा 211 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ मोटरयान नियम, 1994 में निम्नलिखित और संशोधन करती है, जिन्हें उक्त अधिनियम की धारा 212 की उपधारा (1) द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार पूर्व में ही प्रकाशित किया जा चुका है, अर्थात्—

संशोधन

उक्त नियमों में,—

नियम 70 के पश्चात् निम्नलिखित नियम प्रतिस्थापित किया जाय, अर्थात्—

**170-क स्लीपर शयनयान एवं अर्द्ध-स्लीपर शयनयान के संबंध में विशेष प्रावधान—**

(क) शयनयान से अभिप्रेत है, डीलक्स वाहन के रूप में इस नियम के अंतर्गत वातानुकूलित इकाई के साथ या बिना निर्मित की गई वाहन और ऐसी वाहन का व्हील बेस 205 इंच से कम नहीं होगा.

(ख) अर्द्ध-शयनयान से अभिप्रेत ऐसे यान से है, जिसमें फर्श पर यात्री सीटें और ऊपर की ओर शयन हो, और ऐसी वाहन का व्हील बेस 205 इंच से कम नहीं होगा.

**170-ख डीलक्स शयनयान**

(1) केन्द्रीय मोटरयान नियम, 1989 के नियम 93 सह-पठित नियम 128 (2), (3), (4), (5), (6), (9) (i), (12) व (13) के अध्यधीन यथा परिवर्तित रूप में लागू रहते हुए शयनयान/अर्द्ध-शयनयान के लिए विशेष प्रावधान निम्नानुसार होंगे—

**170-ग डीलक्स शयनयान**

(1) (क) शयनयान जिसकी आयु प्रथम पंजीयन दिनांक से 10 वर्ष से अधिक है तो उसे परमिट की वैधता के दौरान अनुज्ञात नहीं की जाएगी, और जहां ऐसा वाहन 10 वर्ष की अधिक आयु का होता है तो ऐसा परमिट अवैध हो जायेगा.

(ख) शयनयान अनुज्ञा-पत्र के अंतर्गत आने वाले वाहन, अनुज्ञा-पत्र जारी करते समय अथवा वाहन के प्रतिस्थापन के समय प्रथम पंजीयन दिनांक से 05 वर्ष से अधिक आयु की नहीं होगी.

(2) **शयन/बर्थ व्यवस्था—**

(क) मोटरयान में शयन बर्थ की व्यवस्था वाहन के लम्बाई में केवल दो तलीय शयन आधार पर उपलब्ध की जाएगी. प्रत्येक शयन की लम्बाई न्यूनतम 1,750 मि. मि. तथा चौड़ाई न्यूनतम 760 मि. मी. एवं अधिकतम 900 मि. मि. तक होगी, प्रत्येक शयन की मोटाई न्यूनतम 75 मि. मि. होगी.

(ख) आने जाने के रास्ते (गेंगवे) की चौड़ाई 450 मि. मि. से कम की नहीं होगी.

(ग) दो शयन के मध्य संरचना विभाजक की चौड़ाई न्यूनतम 25 मि. मि. से कम की नहीं होगी.

(घ) वाहन के फर्श से निचला शयन न्यूनतम 150 मि. मि. ऊंचाई पर स्थापित किया जायेगा.

(ङ) नीचे की शयन में बैठे यात्री के लिए स्पष्ट शीर्षकक्ष (हेड-रूम) 800 मि. मि. से कम नहीं होगा.

(च) छत के बाजू के घुमाव को छोड़कर ऊपर के शयन का स्पष्ट शीर्षकक्ष (हेड-रूम) 650 मि. मि. से कम नहीं होगा.

(छ) ऊपर के शयन को ठोस प्रकार से विभाजक पर कील युक्त या झलाईदार अथवा रिपिट् युक्त मजबूती से पकड़ वाला बनाया जायेगा, और शयन पर लटकते हुए दो चमकदार इस्पात की जंजीर से मजबूती से पकड़ किये होंगे. यह इस्पात जंजीर छत के निर्माण भुजाओं पर कील युक्त या झलाईदार किये होंगे. जंजीर की लम्बाई ऐसी और पर्याप्त होगी कि यात्री शयनों पर सुविधा पूर्वक अन्दर या बाहर आ जा सके.

(ज) ऊपर की शयन के यात्री के लिए उचित व्यवस्था की जाएगी, ताकि वे ऊपर की शयन पर जा सके या नीचे आ सके.

(झ) ऊपर के शयन तक सुविधा पूर्वक पहुंचने के लिए एक सहायक हत्था और पैरदान सुविधाजनक ऊंचाई पर उपलब्ध किया जायेगा.

(ण) परिसहायक/व्यवस्थापक के लिए सीट को छोड़कर आने जाने के रास्ते में कोई सीट या शयन लगाने की अनुमति नहीं दी जायेगी.

(ट) प्रत्येक शयन वस्त्र आवरण से उपलब्ध की जायेगी, जो स्वच्छ एवं रोग मुक्त स्थिति में रखे जाने योग्य रहेगा.

(ठ) प्रत्येक यात्री को एक तकिया एवं दो साफ चादर उपलब्ध की जाएगी (एक ओढ़ने के लिए और दूसरी बिछाने के लिए) इन्हें हमेशा अच्छी और रोग मुक्त स्थिति में रखा जायेगा.

(ड) ऊपर की शयन के दोनों ओर नरम सामग्री युक्त का सुरक्षा कब्ज उपलब्ध किया जाएगा.

(3) **अन्य विवरण—**

(क) **शीर्षकक्ष**—यान की आंतरिक ऊंचाई 1,850 मि. मि. से कम नहीं होगी.

(ख) **बॉडी संरचना**— परिदृढ़ चेचिंस की दशा में ऐसे लोक सेवा यान की बॉडी चेचिंस पर उच्चटेनसाईल एवं इस्पात बोल्ट जो 16 मि. मि. की परिधि से कम न हो बनाया जाएगा. जहां ऐसे छिद्र करने को जैसा कि निर्माता द्वारा तकनीकी रूप से मान्यता दी गई है को छोड़कर चेचिंस के पार्श्व तकनीकी रूप से मान्यता दी गई है को छोड़कर चेचिंस के पार्श्व (दिशान्तरीय) भाग पर कोई छेद ड्रील मशीन से नहीं किया जाएगा. बॉडी संरचना और चेचिंस फ्रेम के बीच में रबर की पेकिंग या माउंटिंग समुचित मोटाई की होगी.

(ग) **फर्श**—ऐसे लोक सेवा यान के फर्श की सामग्री ध्वनि मुक्त, एन्टीस्कीड और धोने योग्य होगी. यात्रियों के लिए फर्श सुरक्षित होगा, और रबर या सेन्थेंटिक चटाई या गलीचे से ढका होगा. उचित पेकिंग सामग्री के द्वारा सभी जोड़ धूल मुक्त रहेंगे.

(घ) **छत**—ऐसे लोक सेवा यान की सिलींग की छत मुलायम सामग्री या समान सामग्री जैसे ए. बी. एस. प्लास्टिक से दबाव समाप्त करने के लिए उपलब्ध किया जाएगा.

(ङ) **प्रकाश**—सामान्य प्रकाश व्यवस्था के अतिरिक्त प्रत्येक शयन के लिए सुविधाजनक स्थान पर व्यक्तिगत रीडिंग लाईट उपलब्ध की जाएगी.

(च) **रंग-रोगन और सजावट**—ऐसी लोक सेवा यान को "नेट्रो सेल्यूलेस" या "सेन्थेटिक इनमेल" या अन्य उचित रंग से जो अनुज्ञात रंग योजना की हों रंग किया जाएगा.

(छ) **वातानुकूलित यंत्र कक्ष**—

(1) ऐसे लोक सेवा यान में समुचित मानक के वातानुकूलित यूनिट लगायी जा सकेगी.

(2) वातानुकूलित इंजन कक्ष ध्वनि रोधक सामग्री से युक्त होगा, ताकि इंजिन के शोर को युक्ति युक्त डी. बी. लेबल तक और कंपन या माउंटिंग के कंपन सेल्यून कक्ष से कम कर सके.

(3) **शिथिलीकरण देने की शक्ति**—राज्य शासन डीलक्स शयनयान/शयन बस के रूप में रजिस्ट्रीकृत किसी वाहन को ठंढे करने की क्षमता या ऊपर दर्शाई गई किसी भी शर्त से लिखित में कारण दर्शाते हुए आदेश द्वारा शिथिलीकरण प्रदान कर सकता है.

(ज) **खिड़कियां**—

(i) खिड़कियां दोहरी स्लाड़िंग युक्त स्लाईडर जो चेनल में सुगमतापूर्वक आगे पीछे बिना कंपन के हो सके और जो सम्पूर्ण सुरक्षा या लेमिनेटेड सेफ्टी कांच जो भारतीय मानक ब्यूरों के द्वारा निर्धारित मानकों के अनुरूप हो उपलब्ध की जएगी. खिड़कियों में खिसकने वाले पर्दे उपलब्ध किये जाएंगे.

(ii) जहां स्थिर कांच उपलब्ध किये गये हों, ऐसी दशा में कम से कम छत के ऊपर समुचित स्थान पर वायु परिचालन के लिए कम से कम एक दरार उपलब्ध की जाएगी.

(iii) खिसकने वाली खिड़कियां चालक विभाजक में चालक के ठीक पीछे उपलब्ध की जाएगी.

(झ) **विविध**—

(i) ऐसे लोक सेवा यान में कोई हेट-रेक अनुज्ञात नहीं किया जाएगा.

(ii) ऐसे लोक सेवा यान वेबलर संसपेंशन या न्यूमेटिक संसपेंशन से युक्त होगा.

(iii) केनरी के प्रतिबिंबित रिबन पीले रंग में 50 मि. मि. चौड़ाई के आगे और पीछे की ओर बम्पर के स्कर्ट लेबल पर उपलब्ध किये जायेंगे.

(iv) ऐसे लोक सेवा यान में परिसहायक/व्यवस्थापक यात्रियों की सेवा के लिए चालक/चालकों या परिचालक के अतिरिक्त उपलब्ध किया जाएगा.

**170-घ. अर्द्ध शयनयान**—

(i) अर्द्ध शयनयान में शयन बर्थ की लम्बाई में उपलब्ध की जाएगी, कोच के ऊपरी आधे भाग में दोनों ओर एकल शयन कतार में होगी, को छोड़कर डीलक्स शयनयान के प्रावधान अर्द्ध शयनयान पर, जहां तक लागू हो सकेंगे, लागू किये जायेंगे. प्रत्येक शयन की लम्बाई न्यूनतम 1,750 मि. मि. से कम नहीं होगी और चौड़ाई 450 मि. मि. से कम नहीं होगी, प्रत्येक शयन की मोटाई न्यूनतम 75 मि. मि. होगी.

(ii) (1) प्रथम पंजीयन दिनांक से 10 वर्ष से अधिक पुरानी अर्द्धशयनयान को परमिट नहीं दिया जाएगा. परमिट की वैधता के दौरान यदि वाहन 10 वर्ष से अधिक की हो जाती है तो ऐसा परमिट अवैध हो जायेगा. अर्द्धशयनयान

परमिट के अंतर्गत आने वाले वाहन से प्रारम्भिक परमिट जारी करने के अथवा वाहन प्रतिस्थापन करने के समय प्रथम पंजीयन दिनांक से 05 वर्ष से अधिक पुरानी नहीं होगी.

(2) सीट योजना यान में दोनों ओर दो और दो में होगी, सभी सीटें आगे की ओर मुख किये, बीच का मार्ग स्पष्टत: कम से कम 355 मि. मि. का होगा. प्रत्येक यात्री सीट का न्यूनतम क्षेत्र 447 मि. मि. × 457 मि. मि. का होगा. और एक आर्मरेस्ट दोनों ओर होगा ओर सीट पार्श्व पूरी ऊंचाई का होगा.

170-ङ **शिथिलीकरण प्रदान करने की शक्ति**—राज्य शासन डीलक्स शयनयान/अर्द्धशयनयान के रूप में रजिस्ट्रीकृत किसी वाहन को आदेश द्वारा ऊपर दर्शाई गई किसी भी एक या अन्य शर्त से लिखित में कारण दर्शाते हुए शिथिलीकरण प्रदान कर सकता है.

170-च **पंजीयन प्रमाण-पत्र और अनुज्ञा-पत्र में इन्द्राज**—डीलक्स शयनयान और अर्द्ध शयनयान जैसी भी स्थिति हो, के पंजीयन प्रमाण पत्र और अनुज्ञा-पत्र में सीट क्षमता, शयन क्षमता और वातानुकूलित युक्त अथवा मुक्त संबंधी विवरण दर्ज किये जाएंगे.

Raipur, the 22th September 2008

No. 2795/Tech-550/TC/2008.—In exercise of the powers conferred by Section 65, 96 and 211 of the Motor Vehicle Act, 1988 (No. 59 of 1988) the State Government hereby amends the Chhattisgarh Motoryan Niyam, 1994 which has already been published as required by sub-section (1) of section 212 of the said Act :—

AMENDMENT

In the said rules,—

After rule 170, the following shall be inserted, namely :—

**"170-A. Special provisions for Sleeper Coach and Semi Sleeper Coach—**

(a) "Sleeper Coach" means a deluxe vehicle constructed as such under this rule, with or without Air-Condition Unit an the wheel base of such vehicle shall not be less than 205 inches.

(b) "Semi Sleeper Caoch" means a coach having passenger seats on the floor and berths on the upper side of it, and the wheel base of such vehicle shall not be less than 205 inches.

**170-B. Deluxe Sleeper Coach—**

(1) Subject to rule 93 read with mutatis application of the provisions of rule 128 (2), (3), (4), (5), (6), (9) (i), (12) and (13) of the Central Motor Vehicles Rule, 1989, the special provisions for Sleeper Coach/Semi-Sleeper Coach shall be as here under—

**170-C. Deluxe Sleeper Coach—**

(1) (a) No Sleeper Coach of more then ten years age from the date of first registration, shall be permitted during the validity of its permit and where the vehicle becoming more than ten years age, such permit shall become invalid.

(b) The vehicle covered by sleeper coach permit, shall not be more than five years from the date of first registration of its at the time of initial issue of permit or replacement of vehicle.

(2) **Sleeper/Berth arrangement—**

(a) The sleeper berth shall be provided along with the vehicle with two tier system only. The length of each berth shall not be less than 1,750 mm. and width not less than 760 mm. and not more than 900 mm. The thickness of each berth shall not be less than 75 mm.

(b) The width of the Gangway shall not be less than 450 millimeters.

(c) The width of the structure partition shall not be less than 25 mm. between the two berth.

(d) The lower berth shall be fixed at a minimum height of 150 mm. from the flooring of the vehicle.

(e) The clear head room for the sitting passenger at lower berth shall not be less than 800 mm.

(f) The clear head room for upper berth shall not be less than 650 mm. except at the side curves of the roof.

(g) The upper berth shall be either fixed type with supports fixed rigidly by means of bolting or welding or pivot mounted at the partition and suspended by two bright steel chains mounted on hinges on berths. These chains shall be fixed rigidly by means of bolting or welding to the roof structural members, The length of chain shall be such and sufficient that the passenger could move easily in or out on the berths.

(h) Suitable arrangements shall be made for the upper berth passengers to enable them to go up or come down from the upper berth.

(i) An assist handle and footrest shall be provided for comfortable occupation of the upper berth at the convenient height.

(j) No seat/berth shall be permitted to be fitted in the gangway except a seat for coach attendant/manager at suitable place.

(k) Each berth shall be provided with fabric covering, which shall be capable of being kept in a clean and hygienic condition.

(l) One pillow and two neat linen shall be provided to each passenger. (one for wrapping and another for spreading). These shall be always in good and hygienic conditions.

(m) Safety guard covered with soft material on either side of the upper berth shall be provided.

(3) **Other particulars—**

(a) **Headroom-** The internal height of the saloon shall not be less than 1,850 mm.

(b) **Body mounting-** In case of rigid chassis the body of such public service vehicle shall be mounted on the chassis with high tensile, steel bolts with diameter of not less than 16 mm. No holes shall be drilled in the chassis side members (Longitudinal) except where such drilling is technically approved by the chassis manufactures. Rubberised packing or mounting of adequate thickness shall be used between the body structure and the chassis frame.

(c) **Flooring-** Flooring material of such public service vehicle shall be sound proof, anti-skid and washable. The floor shall be safe for the passengers and be covered with rubber or synthetic matting or carpets. All joints shall be dust proof by suitable packing material.

(d) **Roof-**Roof of ceiling of such public service vehicle shall be provided with soft material or equivalent materials like A. B. S. plastics to prevent impact.

(e) **Light-**Individual reading light at convenient location for each berth shall be provided in addition to normal lighting arrangement.

(f) **Painting and finishing-** Such public service vehicle shall be painted in "Nitro Cellulose" or "Synthetic Enamel" or other suitable paints of any permissible color scheme.

(g) **Air-condition unit mounting-**

(1) Such public service vehicle may be equipped with Air-Conditioning unit of adequate standard.

(2) The Air-condition engine compartment shall be provided with sound insulating

materials so as to damper the engine noise to suitable D. B. Level: and with vibrating mounting so as to minimise vibration factors in the saloon compartment.

(h) **Power of grant relaxation.** The State Government may grant relaxation by order to the vehicle registered as Deluxe Sleeper coach/Sleeper Bus from cooling capacity or any of the above condition, giving reasons in writing.

(i) **Windows—**

(i) The windows shall be provided with double sliding type slider running smoothly in channels without rattle and with all safety or laminated safety glasses conforming to the standard laid down by the bureau of Indan standards. Windows shall be provided with sliding curtains.

(ii) In case where the fixed galsses are provided, minimum one hatch should be provided on roof top at suitable place for air circulation.

(iii) Sliding windows shall be provided to the driver partition immediately behind the driver.

(j) **Miscellaneous—**

(i) No hat rack shall be permitted in such public service vehicle.

(ii) Such public service vehicle shall have weveller suspension or pneumatic suspension.

(iii) Reflective tape of canary yellow colour of 50 mm. width shall be provided at rear and front side at skirt level of/on bumper.

(iv) Such public service vehicle shall have an attendant/manager to take care of the passengers in addition to the driver/drivers or conductor.

**170-D. Semi-Sleeper Coach—**

(i) The provisions of deluxe sleepwe coach shall as for as, be applicable to Semi-Sleeper coach except, the sleeper berth in semi-sleeper coach should be provided along with the vehicle in the upper half side of the coach in single berth row on both side. The length of each berth of less shall not be less than 1,750 mm. and width not less than 450 mm. The thickness of each berth shall not be less than 75 mm.

(ii) **Age of the Semi-Sleeper Coach—**

(1) No Semi-Sleeper Coach of more than ten years age from the date of first registration, shall be permitted. During the validity of its permit, where the vehicle becoming more than ten years age, such permit shall become invalid.

(2) The vehicle covered by semi-sleeper coach permit, shall not be more than five yeas old from the date of its first registration at the time of initial issue of permit or replacement of vehicle.

(3) Seating layout shall be two and two on either side, all seats facing forward, with a clear gangway of atleast 355 mm. at the centre. Each passenger seat shall have a minimum area of 447 mm. x 457 mm. and an arm-rest on both sides and seat-back of full height.

**170-E. Powers of State Government to grant relaxation-**The State Government may grant relaxation by order to the vehicles registered as Deluxe Sleeper Coach/Semi-Sleeper coach from one or any of the above conditions giving reasons in writing.

**170-F. Entry in Certificate of Registration and Permit**-Seating capacity, berth capacity and with-or without A. C. particulars shall be entered in the certificate of registration and permit of Deluxe Sleeper Coach and Semi Sleeper coach as the case may be.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अशोक जुनेजा**, विशेष सचिव.

---

## वित्त एवं योजना विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2008

क्र. 1367 A/567/2006/स्था./चार.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ वित्त सेवा (भर्ती तथा सेवा की शर्तें) नियम, 1965 में निम्नलिखित और संशोधन करते हैं, अर्थात्:—

### संशोधन

उक्त नियमों में ;—

1. नियम 36 ग के स्थान पर, निम्नलिखित नियम प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"36-ग. सेवा की वरिष्ठ प्रवर श्रेणी में नियुक्ति के लिए पात्रता की शर्तें —

(1) सेवा में केवल ऐसे ही अधिकारी वरिष्ठ प्रवर श्रेणी में नियुक्ति किए जाने हेतु विचार किए जाने के पात्र होंगे, जिन्होंने चयन वर्ष की पहली जनवरी को सेवा के प्रवर श्रेणी में 5 वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो.

(2) सेवा की प्रवर श्रेणी में कार्यरत अधिकारियों को सेवा की वरिष्ठ प्रवर श्रेणी में नियुक्ति के लिए चयन किए जाने हेतु अनुसूची-चार के कालम (6) में विनिर्दिष्ट समिति द्वारा विचार किया जाएगा.

(3) चयन "वरिष्ठता सह योग्यता" के आधार पर किया जायेगा.

(4) उपरोक्तानुसार चयन सूची, आगामी एक वर्ष की अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए, सामान्यत: प्रतिवर्ष तैयार की जायेगी तथा राज्य सरकार द्वारा उसका अनुमोदन कर दिये जाने के पश्चात् सेवा के वरिष्ठ प्रवर श्रेणी में उसमें से नियुक्तियां की जायेंगी.

(5) राज्य शासन द्वारा उपरोक्त उपनियम (4) के अधीन अनुमोदित चयन सूची ऐसे अनुमोदन की तारीख से अधिकतम 18 मास की कालावधि के लिये या चयन समिति की आगामी बैठक होने तक, जो भी पूर्वतर हो, विधिमान्य रहेगी.

परन्तु शासन चयन सूची को साधारणत: या जहां तक कि उसका संबंध किसी विशिष्ट अधिकारी से हो, उक्त कालावधि की समाप्ति के पूर्व भी पुनर्विलोकित या पुनरीक्षित कर सकेगी.

2. अनुसूची एक, दो तथा चार के स्थान पर, निम्नलिखित अनुसूचियाँ प्रतिस्थापित की जाये, अर्थात्:-

अनुसूची -एक

(नियम 6 देखिए)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पदों तथा उनके वेतनमानों के प्रवर्गों का विवरण | स्वीकृत पदों की कुल संख्या | वर्गीकरण |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | (i) कनिष्ठ वेतनमान (8000-275-13500) संवर्ग में स्वीकृत पदों की कुल संख्या का 55% | 148 | राजपत्रित द्वितीय श्रेणी |
| | | (ii) वरिष्ठ वेतनमान (10000-325-15200) संवर्ग में स्वीकृत पदों की कुल संख्या का 25% | 68 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी |
| | | (iii) प्रवर श्रेणी वेतनमान (12000-375-16500) संवर्ग में स्वीकृत पदों की कुलसंख्या का 15% | 40 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी |
| | | (iv) वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान (14300-400-18300) संवर्ग में स्वीकृत पदों की कुल संख्या का 5% | 14 | राजपत्रित प्रथम श्रेणी |

टीपः- छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा संवर्ग में अधिकारियों की नियुक्ति नियम 8 (1)(ग) के अनुसार स्वीकृत पदों की

कुल संख्या के अनुपात से अधिक नहीं होगी ।

अनुसूची -दो
(नियम 8 देखिए)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पदों की कुल संख्या | कॉलम (3)में दर्शाये पदों का प्रतिशत जो सीधी भर्ती/पदोन्नति द्वारा भरे जायें | | टीप |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा | पदोन्नति द्वारा | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | 270 | 50% | 50% | कनिष्ठ वेतनमान में सीधी भर्ती एवं पदोन्नति तथा वरिष्ठ वेतनमान, प्रवर श्रेणी वेतनमान तथा वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान में क्रमोन्नति हेतु पदों की गणना संवर्ग के कुल पदों की संख्या के आधार पर की जायेगी |

अनुसूची -चार

(नियम 22, 36-क 36-ख तथा 36-ग देखिए)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद का नाम जिससे कि पदोन्नति / नियुक्तियां की जानी है | पद का नाम जिस पर पदोन्नति / नियुक्तियां की जानी है | पदोन्नति / नियुक्तियों के लिये अपेक्षित सेवा की कुल अवधि | विभागीय पदोन्नति / चयन समिति के सदस्यों के नाम (नियम 13 देखिये) |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| वित्त विभाग | 1. छत्तीसगढ़ अधीनस्थ लेखा सेवा | सहायक कोषालय अधिकारी/सहायक आंतरिक लेखा परीक्षण अधिकारी/उपकोषालय अधिकारी/कनिष्ठ लेखा अधिकारी /व्याख्यांता, लेखा प्रशिक्षण शाला | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा कनिष्ठ वेतनमान कोषालय अधिकारी/लेखा अधिकारी/आंतरिक लेखा परीक्षण अधिकारी/सहायक संचालक/प्राचार्य, लेखा प्रशिक्षण शाला | 05 वर्ष | 1. अध्यक्ष, छत्तीसगढ़ लोकसेवा आयोग या अध्यक्ष द्वारा नामनिर्दिष्ट लोक सेवा आयोग का कोई भी सदस्य .............अध्यक्ष<br>2.वित्त सचिव ..........-सदस्य<br>3. आयुक्त/ संचालक, कोष लेखा तथा पेंशन ..........-सदस्य |
| वित्त विभाग | 2. छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | कनिष्ठ वेतनमान कोषालय अधिकारी/लेखा अधिकारी/आंतरिक लेखा परीक्षण अधिकारी/सहायक संचालक/प्राचार्य लेखा प्रशिक्षण शाला | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा का वरिष्ठ वेतनमान वरिष्ठ कोषालय अधिकारी/वरिष्ठ लेखा अधिकारी /उपसंचालक | 06 वर्ष | 1. वित्त सचिव ........-अध्यक्ष<br>2.अतिरिक्त सचिव/संयुक्त सचिव,सामान्य प्रशासन विभाग ............-सदस्य<br>3. सचिव/ विशेष सचिव/ संयुक्त सचिव, वित्त विभाग ............-सदस्य<br>4. आयुक्त/ संचालक, कोष लेखा तथा पेंशव ............-सदस्य |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
| | 3. छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | वरिष्ठ वेतनमान वरिष्ठ कोषालय अधिकारी/वरिष्ठ लेखा अधिकारी/ उपसंचालक | छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा प्रवर श्रेणी वेतनमान संयुक्त संचालक/मुख्य लेखा अधिकारी /वित्तीय सलाहकार | 4 वर्ष | 1. वित्त सचिव ........-अध्यक्ष 2.अतिरिक्त सचिव/संयुक्त सचिव,सामान्य प्रशासन विभाग ............-सदस्य 3. सचिव/ विशेष सचिव/ संयुक्त सचिव, वित्त विभाग ............-सदस्य 4. आयुक्त/ संचालक, कोष लेखा तथा पेंशन ............-सदस्य |
| | 4. छत्तीसगढ़ राज्य वित्त सेवा | प्रवर श्रेणी वेतनमान संयुक्त संचालक/मुख्य लेखा अधिकारी/वित्तीय सलाहकार | वरिष्ठ प्रवर श्रेणी वेतनमान अपर संचालक | 5 वर्ष | 1. वित्त सचिव ........-अध्यक्ष 2.अतिरिक्त सचिव/संयुक्त सचिव,सामान्य प्रशासन विभाग ............-सदस्य 3. सचिव/ विशेष सचिव/ संयुक्त सचिव, वित्त विभाग ............-सदस्य 4. आयुक्त/ संचालक, कोष लेखा तथा पेंशन ............-सदस्य |

ये संशोधन दिनांक सितम्बर, 2008 से प्रवृत्त हुए समझे जायेंगे ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजयेन्द्र सिंह**, सचिव.

Raipur, the 22nd September 2008

No. 1367 A/567/2006/Estt./Four.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Consitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following further amendments in the Chhattisgarh Finance Service (Recruitment and Conditions of Service) Rules, 1965, namely :—

## AMENDMENT

**In the said rules –**

1. For rule 36 C, the following rule shall be substituted, namely;-

**"36-C. Conditions of eligibility for appointment to the Senior Selection Grade of the Service-**

(1) Only such of the officers of the service shall be eligible for consideration for appointment to Senior Selection Grade of the service who have completed on the 1st January of the year of Selection, 5 years of service in the selection grade of the Service.

(2) Officers working in the selection grade of the service shall be considered for being selected for appointment to the Senior Selection Grade of the service by a Committee specified in column (6) of Schedule IV.

(3) Selection shall be made on the basis of "seniority-cum-merit".

(4) A select list as above shall ordinarily be prepared every year looking to the requirements of the next one year, and appointments to the Senior Selection Grade of the Service shall be made therefrom, after it is approved by the State Government.

(5) A select list approved by the State Government under sub-rule (4) above, shall be valid for a maximum period of 18 months from the date of such approval or till the next meeting of the Selection committee, whichever is earlier;

Provided that the Government may review and revise a Select list generally, or in so far as it pertains to a particular officer, even before the expiry of the said period."

